## पद्मवज्र

पद्मवज्र आचार्य पद्मसम्भव का अवतार महापद्म और माता ज्ञानज्योति के पुत्र के रूप में राजगीर पुष्पव्यूह नामक ग्राम में हुआ था। बाल्यावस्था में ही आचार्य वीनक से अध्ययन कर अक्षरिपा के नाम से जाने जाते थे। आगे चलकर ये भिक्षु बने और नाम श्रीरक्षित रखा। इन्होंने तन्त्र में प्रवेश कर चक्रसंवर की भावना की। लेकिन इससे इन्हें ज्ञान प्राप्त नहीं हो सका, तो दुःखी होकर एकान्तवास करने लगे। डाकिनी ने इन्हें आदेश दिया कि तुम्हारे इष्टदेव यमान्तक हैं। उसके लिए मध्यभारत के वज्रासन नामक स्थान में जाकर ललितवज्र के शिष्य अमोघवज्र और उनके ज्ञानोदय नामक शिष्य के पास जाकर अभिषेक एवं उपदेश प्राप्त करो। तदनुसार वे वज्रासन के श्मशान में रहकर गुह्याचरण करने वाले सिद्ध ज्ञानोदय से अभिषेकादि प्राप्त कर सिद्ध बने। अभिषेक के समय इन्हें गुह्य नाम पद्मवज्र दिया गया और गुरु के आदेशानुसार भावना कर यमान्तक द्वारा सिद्धि को प्राप्त किया इनके शिष्यों में नेपाल के भरो छग दुम प्रमुख हैं।

तारानाथ के अनुसार पद्मवज्र उत्तर भारत के मरु नामक ग्राम के ब्राह्मण जाति के थे। इन्होंने ओड़ियान की योगिनी सुखलीला से चतुर्थ मुद्रा का उपदेश और गुह्यसमाज का अभिषेक प्राप्त किया था। इन्होंने चतुर्थ तन्त्रों के अभिप्राय का बोध किया और गुह्यसिद्धि आदि पाँच ग्रन्थों की रचना की। इनके शिष्यों में प्रमुख अनंगवज्र, शुक्र आदि हैं। इनके ग्रन्थों के नाम ये हैं—

(1) 1218 श्रीहेवज्रसाधना
(2) 1219 हेवज्रमण्डलकर्मक्रमविधि
(3) 2217 (गुह्यसिद्धि) सकलतन्त्रसम्भव-संचोदिनीश्रीगुह्यसिद्धिनाम
(4) 2502 तन्त्रार्थावतारव्याख्यान
(5) 2943 अभिषेक

## बुद्धज्ञान

पूर्वी भारत के सिन्धु नामक प्रान्त में घपरो प्रभाव नामक राजा राज्य करते थे। बुद्धज्ञान उनके पुत्र थे। बाल्यकाल में ही व्याकरण, छन्द और नीतिशास्त्र में पारंगत हुए तथा राज्य को मिट्टी के ढेले के समान त्यागकर नालन्दा के समीप दोजोग (ग्राम) में धर्मपाल द्वारा निर्मित टीका नामक विहार में उपाध्याय वैरोचन के प्रमुख शिष्य प्रज्ञापारमिता के रहस्य को प्रकट करने वाले आचार्य हरिभद्र से पारमिता शास्त्रों का अध्ययन एवं अध्यापन कार्य किया। तत्पश्चात् दक्षिण ओड़ियान में जाकर आचार्य मणिद्वीप, विरूपकाय, वीणावज्र आदि के चरणों में बैठकर चतुर्थ तन्त्रों का तथा गुनिरु और लक्ष्मीसेन से भी अनुत्तरतन्त्र का अध्ययन किया। वहाँ से चलकर जालन्धर में आचार्य बमो पाते ( ByiPahiśabas ) और कोंकण में बलिङ्पा अर्थात् रक्षपाद से भी तन्त्रों का गहन अध्ययन कर भावना द्वारा सिद्धि को प्राप्त किया। सिद्ध बुद्धज्ञान ने मञ्जुश्री से साक्षात् यमान्तक तन्त्र का अभिषेक एवं उपदेश प्राप्त कर दीपंकर श्रीज्ञान को अधिष्ठित किया। इनकी शिष्य परम्परा का क्रम बुद्धज्ञान–दीपंकर–श्रीधर–नाड़पाद–अस्थिवज्र–प्रज्ञारक्षित–नेपालाचार्य–महाकारुणिक आदि है। तारानाथ ने भी ये आचार्य हरिभद्र के शिष्य, भिक्षु एवं गुह्यसमाज के द्वारा सिद्धि प्राप्त थे, ऐसा लिखा है। इनके नाम से ( Sańs rGyas Yeśes ) 13 ग्रन्थ प्राप्त हैं—

(1) 1855 समन्तभद्रनामसाधना
(2) 1856 चतुर्नागसाधनासमन्तभद्रीनाम
(3) 1857 श्रीहेरुकसाधना
(4) 1860 आत्मसाधनावतारनाम
(5) 1861 भट्टारकार्यजम्भलजलेन्द्र-साधना
(6) 1862 गुह्यजम्भलसाधना
(7) 1863 विस्तरजम्भलसाधना
(8) 1864 sTaṅ sTabs kyi bKod Pa
(9) 2084 श्रीरक्तयमारिसाधनानाम
(10) 2085 कायवाक्चित्तत्रयाधिष्ठानोप-देशनाम
(11) 2086 त्रिसत्त्वसमाधिसमापत्तिनाम
(12) 3124 आर्यप्रतिसरारक्षा
(13) 3905 महायानभक्षणसमुच्चयनाम

## बुद्धश्रीज्ञान

यह नेपाल के खोखोम में पिता काश्मीरी मुस्लिम और माता भारतीय के यहाँ सन् 1135 के आसपास में पैदा हुए थे। नेपाल से भारत में आकर नालन्दा विश्वविद्यालय में अध्ययन कर दार्शनिक और महासांघिक निकाय में भिक्षु बने। वज्रासनपाद को गुरु स्वीकार कर वज्रयान के स्वामी बने। नेपाल के खोखोम राजा द्वारा वज्रासनपाद को नेपाल आमन्त्रित करने पर इन्होंने अपने शिष्यों में सर्वश्रेष्ठ एवं भद्र बुद्धश्रीज्ञान को भेज दिया। तिब्बत के ठो पु लो चावा ने भी इन्हें तिब्बत आमन्त्रित किया और 5 वर्ष तक इनसे शास्त्रों का अध्ययन किया। उस समय यह 65 साल के थे। तिब्बत से यह नेपाल वापस लौट आये थे। बुद्धश्रीज्ञान ( Saṅs rGyas-Pal Ye-ṡes ) के नाम से निम्न 7 ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं—

(1) 2465 चित्तरत्नविशोधनमार्गफल
(2) 3798 सम्यग्गाथापञ्जिका
(3) 3800 अभिसमयालंकारभगवतीप्रज्ञा-पारमितोपदेशशास्त्रवृत्तिप्रज्ञा-प्रदीपावलीनाम
(4) 3964 जिनमार्गावतार
(5) 1853 द्वैक्रमतत्त्वभावनानाममुखागम
(6) 1859 मुक्तितिलकनाम
(7) 4391 जिनमार्गावतारोद्भवप्रणिधान

## मञ्जुश्रीमित्र

पश्चिम भारत के द्वेक्रम नाक ग्राम में सारुपास्ती एवं माता प्रकाश ज्वाला ( ḥJamdpal bŚesgÑen ) के यहाँ इनका जन्म हुआ। बचपन में इन्होंने वेद का प्रौढ़ अध्ययन किया। उसके बाद लीलावज्र से भैरव आदि तन्त्रों का अध्ययन और अभिषेक प्राप्त किया और वज्रासन के दक्षिण दिशा में शीतवन (सीलवा छल) नामक श्मशान में जाकर साधना करके सिद्धि को प्राप्त किया। इनके शिष्यों में ज्ञानवज्र आदि प्रमुख हैं। मलय पर्वत से इन्होंने चतुर्थ क्रम परिपूर्ण ग्रन्थ का आमन्त्रण और उसके रहस्यों का बोध किया, तीर्थकों का दमन किया और पुनः वज्रासन के पश्चिम में निधि में बन्द कर दिया। बाद में ब्राह्मण सिद्ध, अर्थात् जैतरि के पिता ब्राह्मण गर्भपाद नामक सिद्ध ने इन्हें निकाला। मञ्जुश्री विद्यामन्त्र द्वारा सिद्धि प्राप्त की। यह राजा धर्मपाल के समकालीन थे। इन्होंने मञ्जुश्रीमित्र द्वारा निधि में रखे तन्त्र का आमन्त्रण कर ब्राह्मण ज्ञानवज्र और बोधिवज्र

को शिक्षित एवं दीक्षित किया, ऐसा दु० जो० नीड्मा इतिहास में कहा गया है। इनके नाम से 34 ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं—

(1) 2532 नामसंगीतिवृत्ति
(2) 2533 नामसंगीतिमण्डलविधि-आकाश-विमलनाम
(3) 2544 आर्यमञ्जुश्रीनामसाधना
(4) 2545 आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीतिमण्डल-विधि
(5) 2546 आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीतिमण्डल-विधिनाम
(6) 2547 आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीतिविधि-मण्डलनाम
(7) 2548 आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीतिस्नान-विधि
(8) 2549 नामसंगीतिजलदान
(9) 2550 नामसंगीतिखाद्ययोग
(10) 2551 नामसंगीतिभूतबलि
(11) 2553 नामसंगीतिपरिक्रमोपाय
(12) 2554 मञ्जुश्रीनामसंगीतिसप्ताङ्ग-पुण्यसञ्चयोपाय
(13) 2555 मञ्जुश्रीनामसंगीति-आवृत्ति-उपदेश
(14) 2556 मञ्जुश्रीनामसंगीतिकुशलमूल-परिणामना
(15) 2557 नामसंगीति-अनित्यभावना
(16) 2558 नामसंगीति-अनित्यभवनिः-सरण
(17) 2559 नामसंगीतियोगीनामत्रिविष-व्यावृत्ति-उपदेश
(18) 2560 चित्तोत्पादविधि
(19) 2562 चित्तोत्पादभावनोपदेश
(20) 6565 नामसंगीतिषष्ठ-अनुस्मृतिभाव-नोपदेश
(21) 2566 नामसंगीतिद्वादशाङ्गप्रतीत्य-समुत्पादभावनोपदेश
(22) 2567 तीव्रेन्द्रतत्त्वभावना
(23) 2568 मञ्जुश्रीनामसंगीतिमहाबोधि-स्तूपविधिनाम
(24) 2570 समाहितक्रमोपदेश
(25) 2571 मञ्जुश्री-एकवीरसाधनोपाय
(26) 2572 आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीतिविधि-सूत्रपिण्डित
(27) 2573 आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीतिचक्षु-र्विधिनाम
(28) 2574 आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीतिमार-मन्त्रमारचक्र
(29) 2575 आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीतिसर्व-पापविशोधनमण्डलविधिनाम
(30) 2576 आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीतिसर्व-पापविशोधनहोमविधिनाम
(31) 2577 दुर्गतिपरिशोधनषड्गतिविधि
(32) 2578 बोधिचित्तभावनाद्वन्द्वशाप-निर्देश
(33) 2591 बोधिचित्तभावना
(34) 2592 आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीतिविधि-सूत्रपिण्डित

## मैत्रीपाद

मैत्रीपाद, अवधूतीपाद, अद्वयवज्र[1] आदि इनके पर्यायवाची नाम हैं। देब थेर ङोन पो के अनुसार बुद्धशासन में महामुद्रा का सूत्रपात करने वाले आदिसिद्ध सरह थे। उन्हीं की परम्परा में

1. तिब्बती तंजूर में संगृहीत अद्वयवज्र के ५४ ग्रन्थों की नामावली साधनमाला के उपोद्घात (PXCII-XCIII) में देखी जा सकती है।

शबरिपा आदि आते हैं। इसी परम्परा में मैत्रीपाद ने पहले बौद्धाबौद्ध दोनों दर्शन शास्त्रों का अध्ययन किया, लेकिन उससे वह सन्तुष्ट नहीं हुए और शबरिपा की खोज में निकल पड़े। उनके अधिष्ठान के बल से चित्त की गुह्य गम्भीरार्थ एवं प्रत्यक्ष अवस्था का बोध कर कुछ भी मन में न करने, निरालम्बन का उपदेश देने व सहज ज्ञान पर जोर देने से शान्तिपाद आदि ने उनका विरोध किया और इन दोनों में शास्त्रार्थ हुआ। मैत्रीपाद जीत गये और तब से यह जिनमैत्रीपाद के नाम से प्रसिद्ध हुए। इनके शिष्यों में नतेकर (यह उनका प्रारम्भिक एवं तैथिक नाम था, बाद में सहजवज्र नाम पड़ा), दिवाकरचन्द्र, रामपाल, वज्रपाणि आदि प्रमुख हैं। इनका समय 11वीं सदी माना जाता है। मैत्रीपाद के नाम से निम्न 9 ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं—

(1) 1363 श्रीकालचक्रसाधनायोगप्रदीप - नाम
(2) 1520 श्रीचक्रसंवरस्तोत्रनाम
(3) 2230 मध्यमाष्टक
(4) 1484 श्रीचक्रसंवरसाधनारत्नप्रदीप
(5) 2232 सहजाष्टक
(6) 2435 चित्तमात्रदृष्टिनाम
(7) 2454 महामुद्राकनककमलनाम
(8) 3050 क्रोधराजवज्रासनिज्वालानाम साधनोपायनाग-दमन-कूपाय
(9) 3051 क्रोधराजवज्राशनिज्वालानाम मण्डलविधि

## रत्नवज्र

रत्नवज्र काश्मीर के निवासी थे। इनके पिता हरिभद्र बौद्धों के साथ शास्त्रार्थ करके उसमें हार कर बौद्ध बने थे। उपासक के रूप में ये तीस वर्ष की अवस्था तक संस्कृत का अध्ययन करते रहे। उसके बाद मध्यभारत में आकर नालन्दा में अध्ययन किया और वज्रासन में चक्रसंवर की साधना कर सिद्ध बने एवं ओड़ियान में मायागत हुए। यह नालन्दा के मध्यम स्तम्भ के रूप में माने जाते हैं। इनका समय नाड़पाद आदि के साथ है। रत्नवज्र ( RinChen rDorje ) के नाम से निम्न 13 ग्रन्थ मिलते हैं—

(1) 1299 बलिकर्मक्रमनाम
(2) 1304 होमकर्मक्रम
(3) 1335 सर्वपापविशुद्ध-अग्निपूज्यनाम-समाधि
(4) 1532 श्रीचक्रसंवरस्तोत्र
(5) 1634 महामायासाधना
(6) 1884 श्रीअक्षोभ्यवज्रसाधना
(7) 1478 श्रीहेरुकसाधनानाम
(8) 1479 श्रीचक्रसंवरमण्डलमङ्गलगाथा
(9) 1431 श्रीचक्रसंवरसेकप्रक्रियोपदेश-नाम
(10) 1679 श्रीसर्वबुद्धसमयोगडाकिनी-संवरमहातन्त्रराजनाममण्डल-विधिसर्वसत्त्वसुखोदयनाम
(11) 4265 युक्तिप्रयोगनाम
(12) 2475 चतुर्थसद्भावदेशनाम
(13) 3740 मेघालोकगणपतिसाधनानाम

## ललितवज्र

ललितवज्र का जन्म दक्षिण भारत में नौर जीन ड्रगस और माता ब्राह्मणी ताराब्धि के यहाँ हुआ। यह अपने पांच भाई-बहनों में मध्यम थे। इन्होंने वज्रासनपाद से दीक्षा ली और श्रीकुशल

नाम पड़ा । तारा ने ओड़ियान से वज्रभैरव को आमन्त्रित करने के लिए भविष्यवाणी की और उसके अनुसार ओड़ियान में जाकर ज्ञानडाकिनी वैताली से अभिषेक प्राप्त किया तथा वज्रासन के दक्षिण दिशा में कपाल नामक श्मशान में जाकर साधना से सिद्धि प्राप्त की । अभिषिक्त होने पर गुह्य नाम ललितवज्र रखा । इन्होंने ही ओड़ियान से वज्रभैरव को आमन्त्रित कर प्रचार-प्रसार किया । इनके शिष्यों में अमोघवज्र प्रमुख हैं ।

खसचुन् ज़ङ्पो के ( पृ० 268 ) के अनुसार ललितवज्र नालन्दा के पण्डित थे । वैरोचन मायाजाल की 20 वर्ष कठिन साधना कर मञ्जुश्री का साक्षात्कार किया और सिद्धि प्राप्त कर ओड़ियान के धर्मगंज से यमान्तक तन्त्र को आमन्त्रित किया एवं यमान्तक का सूत्रपात किया । तैर्थिक नरवर्मा को ऋद्धि बल से परास्त कर हस्तिनापुर के हिन्दू तान्त्रिक विहार को यमान्तक विहार में परिवर्तित कर दिया । नालन्दा पर हुए नाग विक्रीड की बाधा को भी हवन द्वारा नष्ट किया । इनके शिष्यों में लावापाद, ललितवज्र, मध्यम इन्द्रभूति आदि थे ।

तारानाथ रचित तारास्रोत परम्परा के अनुसार ये क्षत्रिय थे । एक बार किसी कार्य से मगध गये । वहाँ एक वृक्ष के नीचे ऋषि को देखकर श्रद्धा से द्रवीभूत हुए और उनको अपना गुरु स्वीकारा । वे ऋषि तिल्लीपा थे । उन्होंने अभिषेकोपदेश दिया और तत्पश्चात् साधना द्वारा सिद्ध बने ।

कोङ्टुल के अनुसार ललितवज्र डाकिनी-वेताली का प्रत्यक्ष दर्शन कर अभिषेक प्राप्त कर सिद्ध बने और ओड़ियान से यमान्तक, कृष्णतन्त्र, त्रिसंवर, सप्त विकल्प आदि का आर्य देश में खूब प्रचार-प्रसार किया । ललितवज्र के नाम से 9 ग्र थ उपलब्ध होते हैं—

(1) 1926 यमारिमण्डलविधियमान्तकोदयनाम
(2) 1927 चैत्यसिद्धिविधिपिण्डीकृत
(3) 1962 कृष्णत्रिमुखषट्भुजसाधनोपाय
(4) 1965 लोकविधि
(5) 1986 श्रीवज्रभैरवसमयावतारमण्डलविधि
(6) 1998 श्रीवज्रभैरवसाधना
(7) 1999 श्रीवज्रभैरवसाधना
(8) 2000 श्रीवज्रभैरवबलिविधि
(9) 1362 श्रीकालचक्रक्षणिकसहजसाधनोपायनाम

## वागीश्वरकीर्ति

वागीश्वर का जन्म बनारस के राजघराने में हुआ । महासांघिक निकाय में दीक्षा लेकर भिक्षु बने और शीलकीर्ति नाम रखा । तन्त्र में प्रवेश कर कद्यनत के राजा भद्र के अनुयायी हंसवज्र से चक्रसंवर की दीक्षा ली । मगध के एक भाग में कठोर साधना कर वागीश्वर की सिद्धि प्राप्त की तथा एक दिन में एक हजार श्लोक याद कर सकने वाले बने । इस प्रकार नाम वागीश्वर पड़ा । इन्हें किसी भी प्रकार का शास्त्रीय सन्देह उत्पन्न होने पर तारा प्रकट होकर उसका निराकरण करती थी । इनकी विद्वत्ता से प्रभावित होकर राजा ने इन्हें नालन्दा और विक्रमशील का उत्तर द्वारपाल नियुक्त किया । एक बार इन्होंने अवधूति-पा नामक भिक्षु के साथ शास्त्रार्थ करते समय वसुबन्धु के ग्रन्थों

को उद्धृत करने पर उसका मजाक उड़ाया तो रात में अस्वस्थ हो गये, तब तारा की स्तुति की। तारा ने प्रकट होकर वसुबन्धु के प्रति उपेक्षा भावना से यह पीड़ा हुई, अत: प्रायश्चित्त करने को कहा और ठीक हो गये। उसके बाद ये वहाँ से चलकर नेपाल गये। उन्होंने वहाँ तन्त्रों की व्याख्या की अपेक्षा साधना में ज्यादा जोर दिया। इनका समय 11वीं सदी माना जाता है। तारानाथ के अनुसार गुणाकरभट्ट के शिष्य वागीश्वरकीर्ति का जन्म बंगाल जगदल में हुआ था। यह रधई राजा के धर्मगुरु थे। तारा और अवलोकितेश्वर का इन्होंने साक्षात्कार किया था। यह यमान्तक परम्परा के साधक रूप में भी प्रसिद्ध थे। आचार्य वागीश्वर ( Ṅag Gi dBaṅ Phyug GragsPa ) के नाम से निम्न 8 ग्रन्थ प्राप्त होते हैं—

(1) 1748 मृत्युवचनोपदेश
(2) 1887 संक्षिप्ताभिषेकसामासिक
(3) 1888 सप्ताङ्ग
(4) 1889 तत्त्वार्थालोक
(5) 1890 तत्त्वार्थलोकव्याख्यान
(6) 2887 वज्रपाणिसाधना
(7) 3131 प्रतिष्ठाविधि
(8) 3682 श्रीसिततारासाधना

## विलासवज्र

कुक्कुराज के शिष्य विलासवज्र का जन्म षंषर में हुआ था। ओड़ियान में भिक्षु की दीक्षा से दीक्षित हुए और त्रिपिटक का गहन अध्ययन किया। विशेष कर असंग और वसुबन्धु के सिद्धान्तों का अध्ययन कर पारंगत हुए। सामान्य विद्या में निपुण हो जाने पर ओड़ियान के मधीमा नामक द्वीप में जाकर मञ्जुश्रीनामसंगीति की साधना की और साधना सिद्ध होने पर मञ्जुश्री लिखित रूपकाय से प्रकाश प्रस्फुटित हुआ और कुछ क्षण तक द्वीप को प्रकाशित करता रहा। इससे इनका नाम सूर्यरूपी पड़ा। कुछ समय बाद तीर्थकों द्वारा इनके मारने का प्रयास करने पर इन्होंने शेर, चीता, हाथी, आदि विभिन्न कार्यों का निर्माण कर तीर्थकों का दमन किया। इनसे इनका नाम विरुपा पड़ा। यह माया-जाल के विशेष विज्ञ एवं सिद्धिलब्ध थे। इन्होंने नालन्दा में भी 12 साल तक रहकर तन्त्र का प्रचार-प्रसार किया। इन्होंने नामसंगीति की अनुत्तर तन्त्र के अनुसार व्याख्या और हेवज्रतन्त्र के निष्पन्न क्रम पर कई स्वतन्त्र ग्रन्थों की रचना की। इनका भिक्षु नाम श्रीबोधिश्रेष्ठभागी, गुह्य नाम विलासवज्र और विरूपकाय है।

दु० जो० इ० के अनुसार इनके गुरु ज्ञानपाद ने इन्हें मायाजाल, सम्पुटतन्त्र, गुह्यसमाज, चन्द्रगुह्यतिलक आदि अष्टादश तन्त्रों का अभिषेक और उपदेश दिया। विलासवज्र के नाम से ( sGegPaḥi rDor rJe ) तन्ग्यूर में 6 ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं—

(1) 1290 महातिलकक्रमनाम
(2) 1910 श्रीगुह्यसमाजतन्त्रनिदानगुरूपदेशव्याख्यान
(3) 2533 आर्यनामसंगीतिटीकानाम-मन्त्रार्थावलोकिनीनाम
(4) 2014 श्रीयमान्तकवज्रप्रभेदनाम-मूलमन्त्रार्थ
(5) 3723 सामान्यसमयसंग्रह
(6) 3724 शीलसंवरसमयाविरोधनाम

# श्रीधर

राजा धर्मपाल के समय में मगध के ब्राह्मण गोत्र में इनका जन्म हुआ। बाल्यावस्था में ये व्याकरण के पण्डित हो गये थे और ओदन्तपुरी विहार में जाकर भिक्षु बने। दीपंकरभद्र से आगम प्राप्त कर श्रीसेन, ज्ञानपाद आदि की परम्परा के कुछ शिष्यों से गुह्यसमाज और यमान्तक की साधना कर सिद्धि को प्राप्त किया। धर्म का प्रचार-प्रसार करते हुए इनके दक्षिण (विदर्भ) में पहुँचने पर हंसदेव नामक अधर्मी राजा द्वारा भिक्षु का सिर काटते देख राजा से प्राणदान के लिये याचना की; इस पर राजा ने भिक्षु से कहा—तुम अपना सिर दो या सोना दो। तब श्रीधर ने अपना सिर काटकर राजा को दे दिया और सिर की जगह वहाँ प्राप्त भैंस का सिर धारण किया। इस प्रकार वहाँ पर रह रहे सभी लोग श्रद्धा से बौद्धधर्मानुयायी बन गये और ये पुनः पूर्ववत् हो गये। इनके चमत्कार को सुनकर मध्यदेश के राजा ने इन्हें विक्रमशील का उपाध्याय नियुक्त किया। ये दीपंकर के समकालीन थे, क्योंकि दीपंकर श्रीज्ञान के 6 प्रमुख गुरुओं में दीपंकरभद्र एक थे, जिनसे श्रीधर ने आगम पढ़ा था।

तारानाथ ने इन्हें ज्ञानपाद के शिष्य, विक्रमशील विहार के रहने वाले एवं यमारितन्त्र के टीकाकार के रूप में माना है। कुछ लोग इन्हें कृष्णपाद का शिष्य मानते हैं। एक श्रीधर गयाधर के समय में भी हुए थे। इनके नाम से ( dPal ḥdsin ) निम्न 27 ग्रन्थ प्राप्त होते हैं—

(1) 1540 आलोकचतुष्टयटीकानाम
(2) 1918 श्रीयमारितन्त्रपञ्जिकासहजालोकनाम
(3) 1923 कृष्णयमारिसाधनानाम
(4) 1924 कृष्णयमारिमण्डलसाधना
(5) 1975 महिषाननसाधना
(6) 1988 वज्रचर्चिकाक्रमसाधना
(7) 1990 श्रीवज्रवाराहीसाधना
(8) 1925 वज्रसरस्वतीस्तोत्र
(9) 2043 अग्निदेवपूजा
(10) 2045 रक्षाचक्राधिष्ठानपृष्ठ्योपदेशनाम
(11) 2046 रक्तयमारिमन्त्रसंग्रहनाम
(12) 1991 श्रीवज्रसरस्वतीसाधनानाम
(13) 2023 श्रीरक्तयमारिसाधना
(14) 2024 श्रीयमारिरक्तमण्डलविधि
(15) 2025 स्वाधिष्ठानचतुर्थयोगतत्त्वोपदेशनाम
(16) 2026 रक्तयमारिसाधनानाम
(17) 2027 कृष्णयमारिरक्तयमारिपूजाविधि
(18) 2028 रक्तयमारिमण्डलपूजाविधिनाम
(19) 2029 रक्तयमारिसाधनाविधि
(20) 2030 रक्तयमारिबलिविधि
(21) 2038 रक्तयमारि-अधिष्ठानदेशना
(22) 2039 देवीप्रभाधराधिष्ठान
(23) 2040 प्रभाधरासाधना
(24) 2041 Raṅ Gi Sems Goṅ Du ḥPho Baḥi Man Ṅag ByinbrLab Daṅ bCas Pa
(25) 2042 अधिष्ठानक्रम
(26) 3362 आर्यवज्रसरस्वतीसाधना
(27) 3552 महासरस्वतीसाधना

## हूंकार

हूंकार का जन्म नेपाल में ब्राह्मण जाति में हुआ। बचपन में ये तीर्थंकों के सभी दर्शनों का अध्ययन कर प्रकाण्ड पण्डित बने। बाद में बौद्ध धर्म के प्रति श्रद्धा उत्पन्न होकर बौद्धाध्ययन हेतु नालन्दा आये और बुद्धज्ञान, पण्डित राहुलभद्र से दीक्षा प्राप्त कर पारमिता से लेकर तन्त्र तक सभी शास्त्रों का गहन अध्ययन किया। हेवज्र के अभिषेक के समय पुष्प हूंकारदेव पर गिरा, जिससे उन्होंने 6 महीने तक हूंकार की साधना की और मुद्रा के रूप में शूद्र लड़की का सेवन किया। ये हूंकार का साक्षात्कार कर सिद्ध बने। इनके शिष्य अवधूतीपाद, ओड़ियान के आचार्य गुप्त श्रीशान्त, ज्येष्ठ वज्रासनपाद, अभयदत्त आदि थे। हूंकार ( Huṁ ) के नाम से केवल एक ग्रन्थ उपलब्ध होता है—

(1) 1675 श्रीहेरुकसाधना



# स्व० प्रो० जगन्नाथ उपाध्याय : बहु आयामी व्यक्तित्व

दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोधयोजना के निदेशक, इस शोधपत्रिका के सम्पादक, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय में बौद्ध दर्शन एवं पालि विभाग तथा श्रमणविद्या संकाय के पूर्वाध्यक्ष, नेहरू फ़ेलोशिप से पुरस्कृत प्रोफेसर जगन्नाथ उपाध्याय अब हमारे बीच नहीं रहे, इस मर्मान्तिक दुःखद सूचना को देने के लिए कराल काल ने हमें बाध्य किया है। 15 सितम्बर, सन् 1986 की सान्ध्य वेला में वे निर्वाणभाव में प्रविष्ट हो गये। 1 नवम्बर, सन् 1985 के दिन इस योजना का शुभारम्भ हुआ था। श्री उपाध्याय जी के सुयोग्य निर्देशन में जिस तीव्र गति से कार्य प्रारम्भ हुआ, किसको मालूम था कि यह तीव्रता महाप्रयाण की ओर अज्ञात रूप से बढ़ रहे उन चरणों की थी, जहाँ सारी उत्पाद परम्परा समाप्त हो जाती है और मात्र उनके दिये संस्कार बचे रह जाते हैं। सृष्टि के प्रारम्भ से ही अद्भुत प्रतिभाओं के भी उत्पाद और विनाश का यह चक्र निरन्तर चला आ रहा है। अपने ज्ञान की गरिमा से पूरी मानवजाति को आप्यायित करनेवाले ऐसे महानुभाव भले ही शारीरिक रूप से हमारे सामने उपस्थित न रह सकें, किन्तु उनके दिये हुए संस्कार हमें उस पथ की ओर आगे बढ़ने की निरन्तर प्रेरणा देते रहते हैं, जिस ओर उनकी संकल्पशक्ति सतत क्रियाशील थी। तब भी मनुष्य यह सोचने के लिए बाध्य हो ही जाता है कि उत्कृष्ट मानवीय प्रतिभाओं के साथ काल का यह खिलवाड़ क्या कभी बन्द नहीं हो सकता ?

अभी फिलहाल इस प्रश्न का उत्तर हमें नहीं में मिलेगा। किन्तु मानवजाति ने देवलोक की कल्पना कर रखी है। योगी अरविन्द जैसे आधुनिक चिन्तकों की भी कल्पना है कि एक न एक दिन मानव मन का विकास उस स्तर तक अवश्य पहुँच जायगा, निश्चित रूप से वह उस अमरता को प्राप्त कर सकेगा, जो प्राणिमात्र के दुःख को दूर करने के लिए नित्य तत्पर रहे। सर्वप्रथम भगवान् बुद्ध को इस तथ्य का साक्षात्कार हुआ था और उनके अनुयायियों की भाँति श्री उपाध्याय जी ने भी इस लक्ष्य की प्राप्ति के लिए एक लम्बी यात्रा पूरी की थी। दार्शनिक विद्वत्ता से बढ़कर उनकी यह करुणामयी मूर्ति समाज के कमजोर वर्ग को ऊपर उठाने के लिए सदा सचेष्ट रही है। भगवान् बुद्ध के प्रज्ञा और करुणामय देह को क्या काल कवलित कर सका ? प्रो० उपाध्याय जी के व्यक्तित्व का भी कभी लोप नहीं हो सकता।

भारतीय संस्कृति की ही तरह प्रो० उपाध्याय जी के जीवन में भी अनेक विविधताओं का सम्मिश्रण था। आधुनिक शिक्षा-दीक्षा के हामी तथा राजकीय सेवा में अनुरक्त परिवार में इनका जन्म हुआ था, किन्तु प्रारम्भ से ही ये प्राचीनतम भाषा संस्कृत के छात्र रहे तथा पारिवारिक और शैक्षणिक परिवेश के विपरीत इन्होंने राष्ट्रीय आन्दोलनों में सक्रिय रूप से भाग लिया। प्रारम्भ में ये शाङ्करवेदान्त के विद्यार्थी और अध्यापक भी रहे, किन्तु मनीषिप्रवर म० म० गोपीनाथ कविराज, आचार्य नरेन्द्रदेव और महापण्डित राहुल सांकृत्यायन के सम्पर्क में आने पर इनमें बौद्ध दर्शन और संस्कृति के अध्ययन की रुचि जागी और इन्होंने अपने वेदान्तशास्त्र के गुरु पण्डित

रघुनाथ शर्मा की सहायता से तथा स्वयं अपने अथक परिश्रम से राजकीय संस्कृत महाविद्यालय, वाराणसी से बौद्धदर्शन की आचार्य परीक्षा सर्वप्रथम उत्तीर्ण की। स्वातन्त्र्य आन्दोलन का संचालन इन्होंने गाँधीवादी पद्धति से किया, किन्तु बाद में आचार्य नरेन्द्रदेव, जयप्रकाश नारायण, अच्युत पटवर्धन, प्रो० मुकुटबिहारी लाल तथा प्रो० राजाराम शास्त्री जैसे समाजवादी चिन्तकों के सम्पर्क में आकर इन्होंने समाजवादी दृष्टिकोण अपनाया। बौद्धदर्शन और मार्क्सवाद (साम्यवाद) के तुलनात्मक अध्ययन में इनकी गहरी रुचि थी। जीवन के अन्तिम भाग में वे विश्वप्रसिद्ध चिन्तक स्व० जे० कृष्णमूर्ति के निकट सम्पर्क में आए और उनके विचारों का प्रो० उपाध्याय के जीवन पर पर्याप्त प्रभाव रहा है। इसीलिये इनके बौद्धिक चिन्तक स्वरूप पर राजनीति कभी हावी नहीं होने पाई। बौद्ध धर्म में दृढ़ आस्था रहने पर भी इन्होंने मैत्री-यात्रा जैसे आयोजनों के माध्यम से सभी धर्मों में सहिष्णुता का भाव भरने का प्रयास किया।

प्रज्ञा और करुणा का इनमें अद्भुत सामञ्जस्य था। बिना उपाय के प्रज्ञा और करुणा दोनों निष्क्रिय सी रहती हैं। उपायकौशल्य के कारण ही प्रज्ञा के क्षेत्र में अखिल भारतीय दर्शन गोष्ठियों, सम्मेलनों, सेमिनारों और कार्यशालाओं के माध्यम से इन्होंने भारतीय संस्कृति के उस गम्भीर पक्ष को उजागर किया, जो अब तक मनोरंजक, सांस्कृतिक गतिविधियों के आगे दब सा गया था। इस क्षेत्र में संस्कृत और हिन्दी भाषा की प्रतिष्ठा प्रो० उपाध्याय की महनीय देन थी।

भारत में बौद्ध दर्शन के अध्ययन को पुनरुज्जीवित करने के लिये इन्होंने संस्कृत विश्वविद्यालय की प्रतिष्ठा के साथ ही एक नूतन विभाग की स्थापना के लिये महनीय प्रयास किया था। इनके प्रयास के कारण ही आज इस विश्वविद्यालय में श्रमणविद्या संकाय की स्थापना हो सकी है और विदेशी छात्रों को संस्कृत भाषा का प्रारम्भिक ज्ञान प्राप्त कराने के लिये एक प्रमाणपत्रीय पाठ्यक्रम चल रहा है। चीन के आक्रमण के बाद छिन्न-भिन्न हो रही सीमाप्रान्तीय संस्कृति की रक्षा के लिये भारत सरकार ने इनके निर्देशन में भारत के उत्तर-पूर्वी सीमान्त प्रदेशों का व्यापक सर्वेक्षण कराया था और उसकी चरम परिणति सारनाथ में केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, लेह ( जम्मू-कश्मीर ) में केन्द्रीय बौद्ध विद्या संस्थान, दिल्ली में लद्दाख उच्च शिक्षा संस्थान आदि की स्थापना के रूप में हुई। इनके ही अथक प्रयास से उत्तरप्रदेश सरकार ने अभी हाल में आचार्य नरेन्द्रदेव पालि शोध-संस्थान की स्थापना की है और अपने समृद्ध पुस्तकालय को समर्पित करने की घोषणा के साथ वाराणसी में बौद्ध स्वाध्याय केन्द्र की स्थापना इन्होंने स्वयं की है। केन्द्रीय सरकार ने भी इनके सुझाव के अनुसार राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान के सहयोग से जवाहरलाल नेहरू अन्तर्राष्ट्रीय बौद्ध शोध-संस्थान की स्थापना का संकल्प पारित किया है। यह संस्थान बुद्धगया अथवा कुशीनगर में स्थापित होगा। इसके लिये अब तत्काल प्रशासन को कार्यवाही प्रारम्भ कर देनी चाहिये।

प्रज्ञापक्ष के समान इनका करुणापक्ष भी अत्यन्त प्रखर था। बाबा साहब अम्बेडकर ने अपने जीवन के अन्तिम दिनों में यह निष्कर्ष निकाला था कि भारत में दलितों की समस्या का एकमात्र समाधान है उनको बौद्ध धर्म में दीक्षित कर देना। उनके इस निष्कर्ष से प्रो० उपाध्याय जी पूरी तरह से सहमत थे और इसीलिये उन्होंने पूरे जोर-शोर से बड़े पैमाने पर इस तरह के दीक्षा-यज्ञों का

आयोजन किया था। करुणा के इस सामूहिक स्रोत के अतिरिक्त व्यक्तिगत रूप से भी किसी अभाव-ग्रस्त, रुग्ण तथा पीड़ित व्यक्ति को सहायता पहुँचाना उनके जीवन का सहज तथा स्वाभाविक कार्यक्रम बन गया था। भगवान् बुद्ध की यह सहज करुणा ही दुःखी मानवता का उद्धार कर उसको सहज सुख से आप्यायित कर सकती है।

धर्म, संभोग और निर्माणकाय के अतिरिक्त सहजकाय के स्वरूप को समझाने के लिये भगवान् बुद्ध ने तन्त्रशास्त्र की देशना की थी। आचार्य नरेन्द्रदेव के ग्रन्थ 'बौद्ध धर्म-दर्शन' के सम्पादन के प्रसंग में इस विषय पर महामहोपाध्याय पद्मविभूषण गोपीनाथ कविराज से भूमिका लिखवाते समय इस तथ्य से श्री उपाध्याय सन् 1955 में ही परिचित हो चुके थे। इस विशाल वाङ्मय पर कार्य करने का अवसर इन्हें नेहरू फ़ेलोशिप के लिये अपना कार्यक्षेत्र निर्धारित करने के बाद मिला। उन्होंने एकाधिक बार नेपाल ी यात्रा की तथा एक बार पूरे विश्व का भ्रमण किया। बौद्ध वाङ्मय के दुर्लभ होते जा रहे संस्कृ. ग्रन्थों के व्यक्तिगत संग्रह के अतिरिक्त सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्व-विद्यालय के विश्वप्रसिद्ध पुस्तकालय सरस्वती भवन में तथा केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान के पुस्तकालय में अनेक ग्रन्थों की फोटो प्रतियों, माईक्रोफिल्म और माईक्रोफिश प्रतियों का संग्रह कराया तथा अनेक ग्रन्थों की देवनागरी प्रतियाँ भी तैयार कराई।

इस सामग्री ने उनके मन में इस संकल्प को जगाया कि सारनाथ के तिब्बती संस्थान में कार्यरत तिब्बती विद्वानों और वाराणसी के संस्कृत विद्वानों के सहयोग से दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थों के प्रकाशन के लिये कोई शोध योजना चलायी जाय। प्रस्तुत योजना उनके इसी संकल्प की परिणति है। उनको यह मालूम था कि आज किसी एक ग्रन्थ का अनेक प्रतियों के मिल जाने पर भी उनके मूल स्वरूप का उद्धार कर पाना बहुत ही कठिन कार्य है। ग्रन्थों के मूल स्वरूप की इस दुर्लभता को व्यक्त करने के लिये ही उन्होंने "दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोधयोजना" यह नाम दिया था और सर्वप्रथम आठ सिद्धियों के उद्धार का कार्य अपने हाथ में लिया था। एक ग्रन्थ के रूप में ये सिद्धियाँ शीघ्र ही प्रकाशित होने वाली हैं तथा तन्त्रशास्त्र के अन्य 10-15 मूल और टीका ग्रन्थों पर भी कार्य बहुत आगे बढ़ चुका है। यह सब प्रो० उपाध्याय के उपायकौशल्य की ही परिणति है।

तन्त्रशास्त्र के नाम से नाक-भौंह सिकोड़ने वालों की आज कमी नहीं है, किन्तु हमें स्मरण रखना होगा कि आज पूरे विश्व के भारतीय विद्या पर कार्यरत विश्वविद्यालयों तथा शोधसंस्थानों में प्रधानतः आगम और तन्त्रशास्त्र की ही विविध शाखाओं पर कार्य हो रहा है। भारत में विभिन्न वर्गों में विभक्त समूहों को एकताबद्ध करने का महनीय कार्य इस शास्त्र ने किया था। इष्ट देवता के भेद और दार्शनिक पद्धति के भेद के रहते हुए भी उपासना, भक्ति और योगकी समरूपता इस शास्त्र की अपनी विशेषता है। तन्त्रशास्त्र ने वर्ण और लिंग के भेद को अस्वीकार कर श्रेष्ठता और कनिष्ठता का आधार शुभ और अशुभ कर्म को माना था। दक्षिण भारत के वैष्णव और शैव भक्तों, उत्तर भारत के सिद्धों, नाथों, गुरुओं और सन्तों की परम्परा में इस तथ्य का साक्षात्कार हम कर सकते हैं। भारत की इस भूली-बिसरी उत्कृष्ट परम्परा को उजागर करने के लिये ही प्रो० उपाध्याय ने इस योजना में तन्त्रशास्त्र और अपभ्रंश साहित्य को वरीयता दी थी। हम समझते हैं कि उनके इस संकल्प को तत्परतापूर्वक पूरा करना ही उनके प्रति हमारी सच्ची श्रद्धांजलि होगी॥ ●

# प्रो० जगन्नाथ उपाध्याय की साहित्यिक साधना

—बनारसी लाल—

काशी विद्यापीठ की छात्र परिषद् की हस्तलिखित पत्रिका में इनका पहला दार्शनिक निबन्ध प्रकाशित हुआ था। इसमें इन्होंने अपना नाम नहीं दिया। राजकीय संस्कृत महाविद्यालय, वाराणसी के दीक्षान्त समारोह के अवसर पर प्रति वर्ष समायोजित होने वाले सांस्कृतिक कार्यक्रमों के लिये "महाभिनिष्क्रमण" नामक एकांकी नाटक की रचना इन्होंने की थी, किन्तु बाद में इन्होंने साहित्य की अपेक्षा दर्शन को वरीयता दी। आगे दी गई निबन्ध सूची में इस प्रवृत्ति को स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है। सन् 1949 से 1951 तक इन्होंने राजकीय संस्कृत महाविद्यालय, वाराणसी की त्रैमासिक शोधपत्रिका "सारस्वती सुषमा" का सम्पादन किया। अपने जीवन के अन्तिम दस-बारह वर्षों में ये मृतप्राय संस्कृत साप्ताहिक पत्र 'गाण्डीवम्' को जीवन दान देकर उसका निरन्तर सम्पादन और प्रकाशन करते रहे हैं। इस अवधि में इनके अथक परिश्रम से इस पत्र के अनेक महत्त्वपूर्ण विशेषांक प्रकाशित हुए। आचार्य नरेन्द्रदेव के ग्रन्थ बौद्ध धर्म-दर्शन, गोपीनाथ कविराज अभिनन्दन ग्रन्थ तथा सम्पूर्णानन्द अभिनन्दन ग्रन्थ के संस्कृत खण्ड के सम्पादन में इनका पूर्ण सहयोग रहा है। इनका अन्तिम महनीय कार्य है "कालचक्रतन्त्र" की सम्पूर्ण "विमलप्रभा टीका" का उद्धार। इस ग्रन्थ के प्रथम खण्ड का प्रकाशनोद्घाटन महामहिम दलाई लामा जी के पवित्र करकमलों द्वारा हो चुका है और आशा की जा सकती है कि शेष ग्रन्थ भी शीघ्र प्रकाशित हो सकेगा। प्रस्तुत पत्रिका "धीः" के इनके द्वारा सम्पादित दो अंक बौद्ध विद्या के क्षेत्र में अपना क्या स्थान बनाते हैं, इसका मूल्यांकन होना अभी बाकी है।

हम यहाँ उनके संस्कृत, हिन्दी और अंग्रेजी भाषा में लिखे गये प्रकाशित एवं अप्रकाशित अब तक परिज्ञात निबन्धों की सूची दे रहे हैं। एक अथवा दो खण्डों में इन सभी निबन्धों को प्रकाशित करने की योजना है। दर्शन, धर्म, संस्कृति और समाज के क्षेत्र में उनके दिये गये अवदान की सही झलक उसी से मिल सकेगी।

## प्रकाशित निबन्ध

(1) **संस्कृत**

1. क्षणभङ्गवादः—सारस्वती सुषमा, वर्ष 10, पृ० 109-119
2. गान्धिनः प्रयोगदर्शनम्—सा० सु०, वर्ष 4, अंक० 4, पृ० 94-102
3. बौद्धशाङ्करयोरद्वयवादः—सा० सु०, वर्ष 5, अंक 3, पृ० 87-93
4. भारतीयसंस्कृतिः—सा० सु०, वर्ष 6, अंक 27, पृ० 45-51
5. लोकसंस्कृतिविकासाय दर्शनभूमिः—सा० सु०, वर्ष 6, अंक 3-4, पृ० 327-332
6. शून्यनिःस्वभावनिरालम्बशब्दार्थविचारः—सा० सु०, वर्ष 8, अंक 2-3, पृ० 214-218

7. ज्ञानस्य निराकारत्वेऽद्वैतवादिबाह्यार्थसत्त्ववादिनोर्विशेषः—सा० सु०, वर्ष 11, अंक 3-4, पृ० 205-211
8. दर्शनपरिषदो विवरणम्—सा० सु०, वर्ष 15, अंक 3-4, पृ० 375-378
9. दर्शनपरिषदो विवरणम्—सा० सु०, वर्ष 17, अंक 3-4, पृ० 431-436
10. प्राचीनन्यायेषु व्याप्तिविस्तारः—सा० सु०, वर्ष 15, अंक 1-4, पृ० 325-341
11. बाह्यसद्वस्तुवादिदर्शनेषु सत्यद्वयविमर्शः—सा० सु०, वर्ष 17, अंक 3-4, पृ० 367-377
12. भारतीयदर्शनेषु निर्विकल्पतज्ज्ञेययोः स्वरूपविकासः—सा० सु०, वर्ष 14, अंक 3, पृ० 91-100
13. मानाधीना मेयसिद्धिर्मेयाधीना मानसिद्धिर्वा—सा० सु०, वर्ष 11, अंक 3-4, पृ० 200-204
14. विज्ञाननादे मनोनिरूपणम्—सा० सु०, वर्ष 16, अंक 1-2, पृ० 169-173
15. दर्शनपरिषदो लक्ष्यं स्वरूपं च—सा० सु०, वर्ष 11, अंक 3-4, पृ० 252-256
16. कालरहस्यम्—सा० सु०, वर्ष 5, अंक 4, पृ० 57-70
17. गांधीवादः—महीधरप्रभा, गांधी विशेषांक, 2 अक्तूबर 1966, पृ० 17-19, शिवसंकट-हरण आदर्श संस्कृत महाविद्यालय, सकाहा।
18. भारतीयदर्शनेषु बौद्धानां प्रकर्षः—सूर्योदय, हीरक जयन्ती विशेषांक, पृ० 193-202
19. बौद्धेषु प्रमाणमीमांसा—भास्वती, सन् 1976, पृ० 7-16
20. ब्रह्माद्वैतविज्ञानवादयोः साम्यवैषम्ये—सागरिका, पृ० 307-318
21. बौद्धवैष्णवयोर्भक्तिसाम्यम्—सागरिका, वर्ष 12, अंक 2, पृ० 113-119—वर्ष 12 अंक 3, पृ० 225-232
(परिसंवाद—1, सं० सं० वि० वि० 1981, पृ० 84-90 में भी प्रकाशित)
22. बौद्धदर्शने किञ्चित्—सरल निबन्धावलिः, भाग 3 की भूमिका, कम्बुज संस्कृत सीरीज–3, सं० सं० वि० वि०, सन् 1969
23. सम्पादकीयम्—सारस्वती सुषमा, पृ० 96-102, 4 वर्ष, तृतीयाङ्क, सन् 1949
24. सम्पादकीयम्—सारस्वती सु०, पृ० 165-173, विशिष्टांक, आश्विन-पौष संवत् 2006
25. सम्पादकीयम्—सा० सु०, पृ० 106 112, 5 वर्ष, 2 अङ्क, चैत्र 2007
26. सम्पादकीयम्—सा० सु०, पृ० 105-108, 5 वर्ष, 3 अङ्क, आषाढ 2007
27. सम्पादकीयम्—सा० सु०, पृ० 147-176, 5 वर्ष, 4 अङ्क
28. मोक्षविषये किञ्चित्—स्वामी रामलक्ष्मणाचार्यकृत मोक्षमीमांसा की भूमिका, सम्पादक—डा० नवीकान्त झा, सन् 1970
29. भूमिका—तत्त्वसंग्रह, सम्पादक—स्वामी द्वारिकादास।
30. भूमिका—रामानन्ददर्शनम्, रामानन्दाचार्य कृत।

(२) हिन्दी

1. भारतीय संस्कृति का विकास—सा० सु०, वर्ष 12, अंक 1, पृ० 96-99
2. भारतीय संस्कृति का स्रोत : हिमालय—'आज' गणतन्त्र विशेषांक, 26 जनवरी 1963, पृ० 13

3. भारतीय संस्कृति में बौद्धधारा—श्रीकृष्णसन्देश, वर्ष 5, अंक 11, जून 1970, पृ०50-55, श्रीकृष्ण जन्मस्थान सेवासंघ, मथुरा।
4. कविराजजी का जीवन दर्शन—परिषत् पत्रिका, वर्ष 18, अंक 2, जुलाई 1978, पृ० 12-16, बिहार राष्ट्रभाषा परिषत्, पटना—4
5. भारतीय दर्शन में मानव दृष्टि का विकास—समाज, धर्म एवं दर्शन, वर्ष 2, अंक 1, संवत् 2041, पृ० 19-28, श्रीभुवनेश्वरी विद्या प्रतिष्ठान का त्रैमासिक।
6. बौद्ध दृष्टि में अस्तित्व की अवधारणा और उसका सामाजिक सन्दर्भ—दर्शन त्रैमासिक, वर्ष 23, अंक 3, जुलाई 1977, पृ० 163-167, अखिल भारतीय दर्शन परिषद्।
7. दुःख की समस्या और परिवर्तनवादी बौद्ध दर्शन—परामर्श हिन्दी, वर्ष 6, अंक 4, सितम्बर 1985, पृ० 361-377
8. अहिंसा : अध्ययन की एक दिशा—संकाय पत्रिका 1, श्रमणविद्या भाग 1, 1983, पृ० 1-24, सं० सं० वि० वि०, वाराणसी।
9. भारतीय चिन्तन परम्परा में नये जीवन दर्शन की अपेक्षा—चिन्तामणि, वर्ष 10, अंक 3, पृ० 3 5-372
10. बौद्ध दृष्टि में व्यक्ति, लोक तथा सम्बन्ध—परिसंवाद 2, पृ० 5-14, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी।
11. सामाजिक समता का प्रश्न : प्राचीन एवं नवीन—परिसंवाद 2, पृ० 215-221, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी।
12. बौद्ध दृष्टि में व्यक्तित्व का विकास—चिन्तामणि, वर्ष 2, अंक 2, फरवरी 1968, पृ० 210-223
13. समाजपरिवर्तन और भगवान् बुद्ध का परिवर्तनवाद—तथागत वाणी, भाग 1, नं० 2, जुलाई-सितम्बर 1974, पृ० 9-13
14. श्रद्धा का केन्द्र और परिवर्तनवाद—आनन्दपुष्पाञ्जलि, पृ० 8, जुलाई 1977, अन्नपूर्णा मन्दिर, विश्वनाथगली, वाराणसी।
15. संस्कृत शिक्षा का वर्तमान और भविष्य 1—आज, 1 अगस्त 1973
   ,, ,, 2—आज, 22 अगस्त 1973
   ,, ,, 3—आज, 27 अगस्त 1973
16. समाज परिवर्तन के कुछ बुनियादी प्रश्न—स्मरणिका, पृ० 47-49 पाचवाँ अंग्रेजी हटाओ सम्मेलन, 28 फरवरी से 1 मार्च 1970, अहमदाबाद।
17. जाति तोड़ो की दिशा : बुद्ध और गांधी—स्मरणिका, पृ० 69-70, अखिल भारतीय अनुसूचित जाति-जनजाति छात्र सम्मेलन, 18 दिसम्बर 1983, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी।
18. खसमानामटीका ( सम्पादित लघु पुस्तक )—संकाय पत्रिका 1, श्रमणविद्या भाग 1, सन् 1983, पृ०227-257
19. महायान साधना का विकास—परिसंवाद 2, पृ० 22-35, सं० सं० वि० वि०, सन् 1981
20. बौद्धदर्शन—आज, पृ० 27 वैशाखपूर्णिमा, संवत् 2013, परिनिर्वाण महोत्सव विशेषांक।

21. बहुजनकल्याण और महात्मा बुद्ध की देन—साप्ताहिक हिन्दुस्तान, पृ० 14, 28; मई 1972
22. लद्दाख की सांस्कृतिक समस्या : व्यापक सन्दर्भ में—विद्याभारती, प्रथमांक, मई 1986, पृ० 27-32, छोस् खोर लिङ् बौद्ध सेवा संघ, किन्नौर, हिमाचल प्रदेश।
23. बौद्धदर्शन और मार्क्सवाद : विरोध एवं सम्भावनाएँ—"बौद्धदर्शन और मार्क्सवाद" रजत जयन्ती ग्रन्थमाला—3, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् 1985
24. बौद्ध न्याय की भूमिका—बौद्ध तर्कभाषा, सम्पा० प्रो० रघुनाथ गिरि।
25. बौद्ध धर्म में परिवर्तनवाद—समता सम्भावना, वर्ष 2, अंक 3, पृ० 6-9, सन् 1983
26. सिद्ध एवं अपभ्रंश साहित्य का सर्वेक्षण—1, 'धी:' प्रथम अंक, पृ० 257-298, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी।
27. भगवान् बुद्ध और आज का भारत—बुद्ध जयन्ती, 23 मई 1986, मैत्री यात्रा के अवसर पर प्रकाशित, बौद्ध स्वाध्याय केन्द्र, वाराणसी।
28. नागार्जुन की नीतिमीमांसा—सम्यग् वाक् 2, पृ० 30-39, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी।
29. प्रतीत्यसमुत्पाद : अस्तित्व, सम्बन्ध एवं परिवर्तन—सम्यग् वाक् 1, पृ० 11-28, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी।
30. कविराजजी के प्रति श्रद्धा : अखण्ड भारतीय संस्कृति का जागरण—स्मारिका, सन् 1986, महामहोपाध्याय पं० गोपीनाथ कविराज आविर्भाव शताब्दी महोत्सव, अखण्ड महायोग संस्थान, लखनऊ।
31. भारतीय ज्ञानमीमांसा पर बौद्ध विज्ञानवाद का प्रभाव—"बौद्ध विज्ञानवाद : चिन्तन एवं योगदान", पृ० 67-73, सम्पादक—राधेश्यामधर द्विवेदी, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी।
32. महात्मा गांधी का प्रयोग दर्शन—परिसंवाद 3, पृ० 31-36, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी—221002
33. भूमिका—जैन, बौद्ध और गीता के आचार दर्शनों का तुलनात्मक अध्ययन—डा० सागरमल जैन, प्राकृत भारतीय संस्थान, जयपुर।
34. आचार्य जी और बौद्धदर्शन—आचार्य नरेन्द्रदेव कृत बौद्ध धर्म-दर्शन, पृ० 52-56
35. बौद्ध तन्त्रदर्शन और प्रत्यभिज्ञा दर्शन—काशी विद्यापीठ, हीरक जयन्ती अभिनन्दन ग्रन्थ, पृ० 45-51, सन् 1983
36. जाति तोड़ो : एक दिशा समस्या से समाधान की ओर।
CHALLENGE, Oct-Nov, 1977, P. 8–15.
Published by Pammi Lal
P. 1/8 Ravindrapuri. Varanasi–221005.
37. भूमिका—आप्तमीमांसा, सम्पा० उदयभान जैन।
38. सीमान्त बौद्धों की वर्तमान समस्या, विद्या भारती, अंक 2, किन्नौर, हि० प्र०।

39. क्या बौद्ध-वैष्णव मतों में भक्तिभाव की समता है ?—चिन्तामणि, वर्ष 8, अंक 1
40. पश्चिमोत्तर सीमान्त प्रदेश की बौद्ध संस्कृति : समस्या और समाधान—सीमान्त प्रदेशीय बौद्ध सम्मेलन स्मारिका, पृ० 1-6, सितम्बर, सन् 1978
41. कृष्णमूर्ति : एक शब्द चित्र—परिसंवाद, पृ० 2-3, अक्तूबर, सन् 1986, जे० कृष्णमूर्ति प्रज्ञा परिषत्, राजघाट, वाराणसी ।

**( 3 ) ENGLISH**

1. Modern Relevance of Buddhist Philosophy
   Bharat Manisha, Quarterly
   Vol. II, No.I, P. 13–18, April 1976.
2. Irrelavanc of God : A Buddhist View.
   Bodhi-Raśmi, P.99-101, Published on Ist International Conference on Buddhism and National Cultures, New Delhi, 10-15 Oct. 1984.
3. Thc Cultural Controversies between the Buddhist and Vedas in the Literature of Kalidas. Published in Analytical Studies in Buddhist Philosophy, Ed.by G.C. Nāyak, Utkal University, Bhuvaneśwar, 1984.

## अप्रकाशित निबन्ध

1. जे० कृष्णमूर्ति ।
2. आचार्य नागार्जुन का दर्शन : निषेध और निर्माण ।
3. ईश्वर की अप्रासंगिकता बौद्ध दृष्टि में ।
4. आधुनिक सन्दर्भ में बौद्ध परिवर्तनवाद ।
5. काशी की सांस्कृतिक पृष्ठभूमि ।
6. काशी की धार्मिक एवं सांस्कृतिक पृष्ठभूमि ।
7. अस्पृश्यता ।
8. भारतीय प्रश्नों के महान् उत्तर ।
9. जातिवाद पर भगवान् बुद्ध का चतुर्दिक् प्रहार ।
10. बौद्ध दृष्टि में जीवन और उसका उद्देश्य ।
11. भारत के सामाजिक-सांस्कृतिक विकास में श्रमण-परम्परा का अवदान ।
12. व्यक्ति और समाज : बौद्ध चिन्तन ।
13. सांस्कृतिक संकट के बीच प्राकृतों की समस्या ।
14. बुद्धिगत मिथ्यात्व का निषेध ।
15. समाज परिवर्तन और बौद्ध पुनर्जागरण ।
16. धर्म की अवधारणा ( बैंकाक लेक्चर ) ।
17. बुद्ध की अनिवार्यता : आधुनिक भारतीय सन्दर्भ में ।
18. बौद्ध दर्शन का अन्य भारतीय दर्शनों पर प्रभाव ।

19. कविराजजी के जीवन-दर्शन की दिशा : मानव स्वातन्त्र्य और संस्कृति ।
20. उपेक्षित जातियों की समस्या की व्यापकता ।
21. बौद्ध संस्कृति बनाम ब्राह्मणवाद ।
22. प्रेम ।
23. दोषों के निषेध में ही निर्माण की अनन्त सम्भावनाएँ ।
24. स्वभाववाद ।
25. मूल्य परिवर्तन के लिए अस्तित्व की नवीन व्याख्या आवश्यक ।
26. बौद्ध योग का लक्ष्य :आदर्श व्यक्तित्व का निर्माण ।
27. बौद्ध दर्शन एवं वेदान्त : सामाजिक जीवनदृष्टि ।
28. संस्कृत एवं भारतीय संस्कृति की विश्वयात्रा ।
29. भारतीय संस्कृति को बौद्ध देन ।
30. वर्तमान सन्दर्भ में बौद्धदर्शन के जीवन्त तत्त्व ।
31. बौद्ध न्याय का विकास एवं योगदान ।
32. जातिवाद : समस्या से समाधान की ओर ।
33. सीमान्त प्रदेश का सांस्कृतिक पुनर्जागरण ।
34. बौद्ध आन्दोलन की क्रान्तिकारी सम्भावनायें ।
35. डॉ० अम्बेडकर के बौद्ध आन्दोलन की भावी दिशा ।
36. अनस्तित्वाधारित अस्तित्व : उत्क्रान्ति एवं सम्बन्ध ।
37. बौद्ध दर्शन की नवीन सम्भावनाएँ ।
38. अपोहवाद ।
39. बौद्ध और वेदान्त दृष्टि में जीवन और दर्शन में अविद्या ।
40, विद्रोह का दर्शन ।
41. बौद्ध एवं वैदिकों का सांस्कृतिक वाद-प्रतिवाद : कालिदास के काव्यों में ।
42 वेदान्त और बौद्धदर्शन की समन्वित जीवनदृष्टि की बाधाएँ ।
43. विक्रमशिला विश्वविद्यालय ।
44. देश की समस्याएँ ।
45 सांस्कृतिक क्रांति : दिशा और कार्यक्रम ।
46. धर्म-परिवर्तन के पीछे ।
47. ब्राह्मण नहीं, ब्राह्मणवाद का विरोध ।
48. परिवर्तन की समस्या : ब्राह्मणवाद बनाम बौद्धवाद ।
49. ब्राह्मण वर्ग भी उपेक्षित ।
50. बौद्ध दृष्टि में अहिंसा ।
51. बोधिचित्त का विकास और आधुनिक सन्दर्भ ।
52. भगवान् बुद्ध, बौद्ध धर्म और उनके दर्शन की रूपरेखा (8 भाग में नेपाल के भाषण )
53. संस्कृत शिक्षा का विस्तार क्षेत्र ।
54. संस्कृत शिक्षा की विशेषता क्या है ?

55. नेपाल में बौद्ध शिक्षा का प्रारूप।
56 गांधीजी का नीतिधर्म।
57. भारतीय दर्शनों के नये वर्गीकरण की दिशा।
58. पुण्यश्लोक आचार्य नरेन्द्रदेव।
59. आचार्य दीपंकर की दृष्टि में वज्रयान।
60. भगवान् बुद्ध की अनिवार्यता : आधुनिक भारतीय सन्दर्भ में ( कोलम्बो रेडियो प्रसारण )
61. बौद्ध धर्म की धर्मनिरपेक्षता।
62. दुःख की समस्या और परिवर्तनवादी बौद्ध दर्शन।
63. वज्रयान : धर्म, साधना और जीवन दर्शन।
64. शान्ति और अहिंसा : बौद्ध दृष्टि में।
65. भारतीय बौद्ध समाज का अन्तर्ग्रन्थन : विविधता और समानता।
66. कालचक्रतन्त्रस्य वैशिष्ट्यम्।
67. Some Aspects of Kālacakra Tantra.
68. Vajrayāna : System Perceptivity and Practice.
69. God and Tradition.

དཔལ་བཅོམ་ལྡན་འདས་མ་འཕགས་མ་སྒྲོལ་མ་ལ་ཕྱག་འཚལ་

ཉེར་གཅིག་མའི་བསྟོད་པ། (1-3)

བསྟོད་པ་འདི་ཞྲིཛགནཉནབྲོབཏླཡཡའི་སྐུ་སྐྱེར་གྱི་དཔེ་མཛོད་ནང་བཞུགས་དཔར་འདེབས་མ་ཟིན་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་ཀྱི་( ཤོག་གྲངས་༢༢–༢༨ )བསྟོད་པའི་····· ཨང་རིམ་ ༦༠ ནས་བྱུར་བཀོལ་ཞུས།།

སྐུ་གསུམ་རྡོ་རྗེ་རྣལ་འབྱོར་མའི་ཚོགས་བཅད་བཅུ་དྲུག་མའི་

བདག་ཉིད་ཅན་གྱི་བསྟོད་པ་དོན་བསྡུས་མ། (4-5)

བསྟོད་པ་འདི་ཞྲིཛགནཉནབྲོབཏླཡཡའི་སྐུ་སྐྱེར་དཔེ་མཛོད་ནང་བཞུགས་ཡོད་པའི་གསང་བའི་དམ་ཚིག་སྒྲུབ་ཐབས་ཕྱོགས་བསྡུས་ ( ཤོག་གྲངས་༡༨༡–༡༨༢, ཨང་རིམ་ ༣༨) ནས་བྱུར་སྟོན་ཞུས།།

ཆེས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། (6-49)

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག"ནྡྲི"དེབ་ཨང་དང་པོའི་ནང་ (ཀ) པར་གསང་དའི་ དམ་ཚིག་སྒྲུབ་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་དང་། (ཁ) པར་ནང་པའི་བསྟོད་ཚོགས་ཕྱོགས་བསྡུས་ གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད་པ་ལྟར། སྐབས་འདིར་འགོ་བརྗོད་ཨང་གྲངས་དང་པོར་

གཟུངས་སྔགས་ཕྱོགས་བསྡུས་ཀྱི་ངོ་སྤྲོད་བཀོད་ཡོད། འདི་ནི་གཞུང་གྲངས་༢༥༡ གི་ཕྱོགས་བསྡུས་ཞིག་རེད། འདིའི་ནང་གཟུངས་སྔགས་དང་སྙིང་སྔགས་༢༦༣ ཡོད་ཅིང་། བསྟོད་པ་༩༨ དང་དེ་བཞིན་གཞུང་ཐོར་བུ་བ་༤༦ ཙམ་བཞུགས་ཡོད། སྤྱིར་གཞུང་རྣམས་ཀྱི་ཕྱོགས་སྡུ་གོ་རིམ་ལ་ངེས་གཏན་མེད་ནའང་། ཨང་གྲངས་གཞུང་རང་རང་གི་མཐར་བཞག་ཡོད། འདིར་སྐབས་བདེའི་ཆེད་གཟུངས་སྔགས་དང་སྙིང་སྔགས་རྣམས་ཨ་ལ་སོགས་པའི་ཡི་གེའི་གོ་རིམ་ལྟར་བཀོད་ནས་གཞུང་ནང་འཁོད་པའི···ཨང་གྲངས་དེ་དཔེ་དེབ་ཀྱི་མིང་ཐོག་བཞག་ཡོད། སྔགས་ཀྱི་བདག་ཉིད་ཅན་གྱི་གཞུང་འདི་རྣམས་ལ་རང་ངོས་ནས་མཚན་གང་ཡང་བཀྱབ་མེད། གཞུང་ཐོར་བུ་བ་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད། བསྟོད་པ་རྣམས་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་སྐབས་འོག་ཏུ་བཀོད་ཡོད།

མཁྱེན་གསལ་ལྷར་མཁས་དཔང་ཧརཔྲསཱདཤཱསྟྲཱི་མཆོག་ནས་བལ་ཡུལ་རྒྱལ་པོའི་ཕོ་བྲང་གི་དཔེ་མཛོད་མིནྟ་ཀེཊ་ལོག་སྐྱེ་ཚན་ ༢ པའི་ནང་གསལ་ཡོད་པའི་གཟུངས་བསྡུས་རྒྱས་པའི་ངོ་སྤྲོད་གནང་བ་དེ་དང་ཕྱོགས་བསྡུས་འདི་གཉིས་ཐ་དད་རེད།

འགོ་བརྗོད་འདི་རང་གི་ཨང་གྲངས་གཉིས་པར་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་གསུམ་གྱི་ངོ་སྤྲོད་བཀོད་ཡོད། (༡) ནང་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས།——འདིའི་ནང་བསྟོད་པ་༢༥ དང་། (༢) མཚན་བརྗོད་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས།——འདིའི་ནང་བསྟོད་པ་ ༤༤ དང་། (༣) གཟུངས་བསྡུས་ནང་འཁོད་ཡོད་པའི་བསྟོད་པ་༩༨ དང་། དེ་བཞིན་ཁྲོན་བསྡོམས་བསྟོད་པ་༡༩༩ ངོ་སྤྲོད་བྱས་ཡོད། བསྟོད་པ་སོ་སོའི་ཚིག་འགོའི་ལུང་འདྲེན་ཡང་བཀོད་ཡོད་པ་འདི་ལ་བརྟེན་ནས་མིང་མཚུངས་པའི་བསྟོད་པ་རྣམས་ཐ་དད་ཡིན་པ···གསལ་བར་ཤེས་རྟོགས་ཐུབ།།

## ནང་པའི་གསུང་རབ་ཁག་ཉམས་པ་ཕྱོགས་བསྡུས། (50–63)

འགོ་བརྗོད་འདིའི་ནང་ཚན་"དྷཱི"ཨང་དང་པོར་དབང་མདོར་བསྟན། སྤྱོད་པའི་གླུ་དབྱངས་ཀྱི་མཛོད་འགྲེལ། གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་ཕྱོགས་བསྡུས། ཡེ་ཤེས་གྲུབ་པ་དང་ཡོངས་སུ་གྲུབ་པའི་རྣལ་འབྱོར་གྱི་སྙིང་བ་རྣམས་སུ་ལུང་དྲངས་པ་ཕལ་ཆེར་གཞུང་……དང་རྩོམ་པ་པོའི་ལུང་ ༢༠ ཙམ་ཕྱོགས་བསྡུས་དང་། གལ་ཆེའི་གསལ་བཤད་དང་ཆབས་ཅིག་བཀོད་ཡོད་པ་ལྟར་འདིར་གོང་སློས་ཀྱི་གསུང་རབ་ལས་གཞན་པའི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་ཡེ……ཤེས་ཡང་དག་གྲུབ་པའི་འགྲེལ་བ། དབྱིད་ཀྱི་ཐིག་ལེའི་འགྲེལ་བ། སྒྲུབ་ཐབས་སྙིང་བ། གསང་བའི་དམ་ཚིག་སྒྲུབ་པ་ཕྱོགས་བསྡུས། ཀྱེ་རྡོར་རྒྱུད་ཀྱི་འགྲེལ་བ་ (རྣལ་འབྱོར་རིན་ཆེན་སྙིང་བ་) རྣམས་སུ་བསྡུས་པའི་གསུང་རབ་དང་གསུང་པ་པོ་རྣམས་ཀྱི……ལུང་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཏེ་ཕལ་ཆེར་དུས་རིམ་དང་པོར་བཀོད་ཡོད་པ་ཙམ་འདིར་ཡང……བཀོད་ཡོད།།

## ནང་པའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ། (64–81)

འཆར་གཞི་འདིའི་ངོ་བོ་སོགས་ "དྷཱི" དེབ་དང་པོར་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས་བྱས་ཟིན་པ་དང་། དེར་དབང་མདོར་བསྟན་གྱི་འགྲེལ་བར་བཤད་ཡོད་པའི་ཐུན་མོང་མིན་པའི་ཆོས་ཚིག་རྣམས་ཀྱི་གསལ་བཤད་དང་འབྲེལ་བའི་སྒོ་ནས་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད……པ་དང་། འདིར་དེ་མཚུངས་དབང་མདོར་བསྟན་གྱི་འགྲེལ་བའི་ཁྱད་པར་ཅན་གྱི་ཆོས་ཚིག་ལྷག་མ་རྣམས་དང་། གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་ཕྱོགས་བསྡུས་སུ་སྐབས་ཐོབ་ཀྱིས་བསྟན་པའི་ཆོས་ཚིག་ཁྱད་པར་ཅན་གྱི་འགྲེལ་བ་རྣམས་ཀྱི་ཕྱོགས་སྡུ་བྱེད་བཞིན་ཡོད།།

## གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་ཕྱོགས་བདུས་ཀྱི་ཁ་སྐོན་ལྡེ། (82–107)

གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་དེབ་གྲངས་ཆེ་ཆུང་༣༡ གཱཡཀཱལྤཱ་ཨོཪིཡནྡཱལ་སཱ་རིཇ་ བཏོནྡཱ་ནས་གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་ཕྱོགས་བསྡུས་ཀྱི་མིང་ཐོག་ནས་ཕྱི་ལོ་༡༩༣༥ ལ་དཔར་སྐྲུན་བྱས་འདུག  དེའི་སྙིང་གཞིར་མཧཱམཧོཔཱདྷྱཱཡ་ཤྲཱིཧརཔྲསཱདཤཱསྟྲཱི་མཆོག་གིས་དེབ་ཚང་མའི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས་བཀོད་འདུག  ནྱཱུ་ཀཊལགསཀཊལགར་ནང་དེབ་འདི་རྣམས་དང་གཉིས་མེད་རྡེ་རྗེའི་དེབ་གཞན་དཔར་སྐྲུན་བྱས་ཡོད་པ་དེ་ཚོ་འི་མ་དཔེ་ཡོད་པ་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་འདུག །

དེ་མཚུངས་ "ཡིད་ལ་མི་བྱེད་པའི་གཞི་" དེ་ཡང་ཨོཪིཡནྟཱལ་ཀནསྒྲནྡྷསི་ཀྱི་གྲོསེཊརྣྲ་༣༠སྤྱི་ཚན་༣པའི་ཤོག་གྲངས་༥༣–༡༠༥དཔར་སྐྲུན་བྱས་འདུག  སརྟཔཱཎྜས་མཛད་པའི་དོ་ཧ་མཛོད་ཀྱི་འགྲེལ་པ་ཊཱིཀཱཔྲསནྣཔདཱཙན་ཏྲབགཅི་མཆོག་ནས་ ཀལཀཏྟ་སཾསྐྲཏ་སཱི་རཱིཛ་ནང་ཕྱི་ལོ་༡༩༣༨ ལ་དཔར་སྐྲུན་བྱས་འདུག  སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བར་ཁོང་གི་སེཏྲ་སྒྲའི་སྒྲུབ་ཐབས་དང་། རྡོ་རྗེ་ཕག་མོའི་སྒྲུབ་ཐབས་དང་། གསང་བ་ཡི་གེ་དྲུག་གི་སྒྲུབ་ཐབས་ཀྱང་དཔར་སྐྲུན་བྱས་འདུག  གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་ཕྱོགས་བདུས་སུ་ཕྱག་རྒྱ་བཞིའི་མིང་ཐོག་དཔར་སྐྲུན་བྱས་པའི་དེབ་ཀྱི་མིང་དངོས་གནས་ཕྱག་རྒྱ་འཆིང་བ་ཡིན་ཞིང་ མཛད་པ་པོ་ཀླུ་སྒྲུབ་ཡིན། གཞན་ཡང་གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་ཡིན་པར་གྲགས་པའི་གསུང་རྣམས་ཞིབ་མོར་བརྟག་འོས་སོ།།

དབང་མདོར་བསྟན་གྱི་འགྲེལ་བ་ལྟར་གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་ཕྱོགས་བསྡུས་ལ་ཡང་ཁ་སྐོན་གང་ཡང་མི་འདུག  དེས་ན་སློབ་དཔོན་སྣ་ཚོགས་དང་དེ་དག་གིས་མཛད་པའི་གཞུང་སྣ་ཚོགས་དང་ཁྱད་པར་དུ་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་རིན་ཆེན་འཕྲེང་བ་དང་། དེ་བཞིན་ག་ཤེགས་

པ་ལྷའི་ཕྲུག་གུའི་བཤད་པ་སོགས་སུ་བསྟན་པའི་འདོད་པ་མཐུན་མི་མཐུན་སྣ་ཚོགས་དང་། གྲུབ་མཐའ་སྣ་ཚོགས་དང་། དེ་བཞིན་ནང་པའི་རྒྱུད་རྣམས་སུ་བེད་སྤྱོད་ཡོད་པའི་ཁྱད་པར་ཅན་གྱི་ཚིག་རྣམས། དང་གཉེར་བ་རྣམས་ཀྱིས་གོ་སླ་བའི་ཆེད་དུ་ངོ་སྤྲོད་ཀྱི་ཚུལ་དུ་སྐབས་འདིར་གོང་སློས་ཀྱི་གཞུང་ཁག་དང་འབྲེལ་བའི་ཁ་སྐོན་ལྷ་འགོད་རྒྱུ་ཡིན། གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེས་དྲངས་པའི་ལུང་རྣམས་ཀྱི་འབྱུང་ཁུངས་འཚོལ་ཐབས་ལའང་འབད་རྩོན་བྱས་''ཡོད། ཕྱོགས་བསྡུས་འདིའི་ནང་དྲངས་པའི་ལུང་ལས་གཞན་པའི་གསུང་རྩོམ་གྱི་ཚིགས་བཅད་ཕྱེད་ཕྱེད་ཀྱི་གོ་རིམ་རྣམས་ཀྱང་འདིར་འགོད་རྒྱུ་ཡིན།།

## ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་རྣམས་ཀྱི་རྩ་བའི་མ་དཔེ། (108–115)

འགོ་བརྗོད་འདིའི་ཐོག "ཧྐ" ཨང་དང་པོར་གཞུང་གྲངས་༢༧–༣༨ ཀྱི་རྩ་བའི་མ་དཔེའི་སྐོར་དང་། དེ་བཞིན་འཆར་གཞིའི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས་སུ་བཀོད་ཡོད་པ་ལྟར། འདིར་དེ་མཚུངས་གཞུང་གཞན་གྲངས་༡༦ གི་མ་དཔེའི་སྐོར་ངོ་སྤྲོད་བྱེད་རྒྱུ་དང་། མ་འོང་པར་མཐུན་ཀྱི་ན་བུང་ཚེ་གཞུང་འདི་རྣམས་ཀྱི་རྒྱ་ནག་དང་། ཉི་ཧོང་གི་མ་དཔེ་རྣམས་ཀྱི་ངོ་སྤྲོད་ཀྱང་ཞུ་རྩིས་ཡིན།།

## ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་སུ་གསལ་བའི་ལྷུང་དང་ འཁོར་ལོའི་སྙིང་དོན་མདོར་བསྡུས། (116–125)

རྣལ་འབྱོར་སྐབས་སྲོག་ལ་དབང་ཐོབ་པར་བྱེད་པའི་བྱ་རྩོལ་ལ་སྲོག་རྩོལ་ཅེས་བརྗོད། ཕྱིའི་རྣལ་འབྱོར་དྲག་གི་སྒྲུབ་ཐབས་ནང་སྲོག་རྩོལ་ཤིན་ཏུ་གལ་ཆེན་པོ་ཞིག་

རེད།  སྲོག་རྩོལ་རང་ལ་བརྟེན་ནས་རྡོ་རྗེ་ཐེག་པའི་གང་ཟག་གིས་སྲོག་ལ་དབང་ཐོབ་པར་བྱེད་ཅིང་དེ་རྣམས་ཀྱིས་རླུང་དང་སེམས་གཉིས་ཤིན་ཏུ་ནས་འབྲེལ་བ་ཉེ་པོ་ཡོད་པ····ཤེས་ཀྱི་ཡོད་པ་རེད།  སེམས་ནི་སྲོག་དང་འབྲེལ་ཡོད་པས་སྲོག་ལ་དབང་ཐོབ་ན་སེམས་རང་བཞིན་གྱིས་དབང་དུ་འགྱུར་བར་སླ།  རྡོ་རྗེ་ཐེག་པའི་གང་ཟག་སྲོག་དང་ཐུར་སེལ་གྱི་བསྒྲུབ་པ་(ཉམས་ལེན་)སྔགས་ཀྱི་རྣལ་འབྱོར་ལ་བརྟེན་ནས་བྱེད།  དེ་ལ་དབུགས་དབྱུང་རྔུབ་དང་གནས་པའི་བྱ་རྩོལ་གསུམ་འབྱུང་གི་ཡོད།  བྱ་རྩོལ་གསུམ་པོ་རྣམས་གོ་རིམ་བཞིན་ "ཨོཾ" རྔུབ་པ་དང་།  "ཨ" གནས་པ་དང་།  "ཧཱུྃ" དབྱུང་བ་རྣམས་ཡི་གེ་གསུམ་གྱི་ངོ་བོར་སྔགས་བཟླས་པའི་སྒོ་ནས་བྱེད།  སྲོག་དང་ཐུར་སེལ་གྱི་རླུང་ལ་དབང་ཐོབ་ཆེད་སྔགས་ཀྱི་རྣལ་འབྱོར་མེད་ན་མི་འབྱུང་བ་ཞིག་རེད།  རྡོ་རྗེ་བཟླས་པས་རྒྱས་གདབ་པའི་སྲོག་དང་ཐུར་སེལ་དབང་བ་ན་སེམས་འོག་འགྲོ་བཅིངས་ཏེ་གྱེན་ཕྱོགས་སུ་ཁ་ལྡུས་ཏེ་མཐར་སྤྱི་བོ་བདེ་ཆེན་གྱི་འཁོར་ལོར་གནས་པར་བྱེད།  སེམས་ཀྱི་འོག་འགྲོ་བཅིང་ཆེད་རྟུལ་ཞུགས་ཀྱི་རྣལ་འབྱོར་གྱི་ཕྱག་རྒྱ་དང་སྲོག་རྩོལ་སོགས་ཀྱི····རྣམ་བཞག་ཡོད།

སྐབས་ངབས་ཀྱི་རྩོམ་བྲིས་འདིར་སྲོག  ཐུར་སེལ།  གྱེན་རྒྱུ།  མཉམ་གནས།  ཁྱབ་བྱེད་ཀྱི་མིང་ཅན་གྱི་རྩ་བའི་རླུང་ལྔ་དང་།  ཀླུ་དང་།  རུས་སྦལ།  རྩངས་པ།  ལྷས་བྱིན་དང་ནོར་ལས་རྒྱལ་དེ་ཡན་ལག་གི་རླུང་ལྔ་པོའི་སྐྱེ་གནས་ཀྱི་རྣམ་བཞག་དང་དེ་དག་གི་ངོ་བོ་དང་བྱེད་ལས་སོགས་ཀྱི་ངོ་སྤྲོད་དང་ལྷན་དུ་དེ་དག་གི་ས་བོན····གྱི་ཡི་གེའི་སྐོར་རྣམས་བྲིས་ཡོད།  རྩ་བ་དང་ཡན་ལག་གི་རླུང་ལྔ་ལྔའི་ངོ་སྤྲོད་ཀྱི་རྗེས་སུ་འདིར་སྙིང་ག་དང་དཔྲལ་བ།  མགྲིན་པ།  དེ་བཞིན་ལྟེ་བའི་མིང་ཅན་གྱི་འཁོར་ལོ་བཞི་དང་དེར་རྒྱུ་བའི་རླུང་གི་རྣམ་བཞག་ཀྱང་བཀོད་ཡོད།  རྒྱུད་རྡོ་རྗེའི་འཕྲེང་

བར་སྣང་གི་སྒྲོར་བའམ་རྗེས་སྒྲོར་གྱི་ཚུལ་རྣམས་ཤེས་ན་རྣལ་འབྱོར་པ་དེ་འཁོར་བ་ལས···ཐར་ཏེ་དེ་བཞིན་གཤེགས་པའི་གོ་འཕང་ཐོབ་པར་བྱེད། འོན་ཀྱང་སྣང་དང་རྣམ་རྟོག་གཉིས་ཀྱི་རང་བཞིན་ལས་མ་འདས་པ་དང་། དེ་བཞིན་དེའི་རྗེས་སུ་འཇུག་པ་ལ་བརྟེན་ནས་འཁོར་བར་འཁོར་ཏེ་སེམས་ཅན་རྣམས་སྡུག་བསྔལ་མྱོང་བར་བྱེད་དོ།། དེས་ན་ཡེ་ཤེས་ཀྱི་གནད་ཡང་དག་པར་བཅིངས་པ་ན་ལས་རླུང་ཡེ་ཤེས་ཀྱི་རླུང་གི་ངོ་བོར་དག་པའི་ཚོ་འཁར་བ་འདི་ཡང་དག་པར་གཅོད་བྱེད་ཀྱི་གཉེན་པོ་ཡང་རླུང་འདིས་སྒྲུབ་ནུས་ཞེས····ལུང་རྣམས་སུ་བཤད་ཡོད།།

## གྲུབ་ཐོབ་དང་འབྲེལ་བའི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས། (126–137)

འཇིག་མེད་སྦྱིན་གྱིས་བརྩམས་པའི་གྲུབ་ཐོབ་བརྒྱད་ཅུ་རྩ་བཞིའི་རྣམ་ཐར་ལས་གཞན་པའི་རྡོ་རྗེ་གདན་པ་དང་། དགེ་སློང་དཔལ་གྱི་སྡེ། བུ་སྟོན་རིན་པོ་ཆེ། པ་དམ་པ་སོགས་ཀྱིས་མཁས་གྲུབ་གང་ལ་གྲུབ་ཐོབ་ཏུ་བརྩིས་པ་ ༢༤༨ ཙམ་ཞིག་ "ཧྲི" ཨང་དང་བོར་བཀོད་ཡོད་པ་དེ་ཚོའི་ནང་ནས་འདིར་གྲུབ་ཐོབ་ ༡༨ ཙམ་གྱི་མཛད་རྣམ་རྗེ་བཙུན······ཏཱརནཱཐ་དང་། དེབ་ཐེར་སྔོན་པོ། པད་དཀར་ཆོས་འབྱུང་སོགས་ལ་གཞི་བྱས་ཏེ་དེ་དག་གི་མཛད་པ་མདོར་བསྡུས་དང་། སྡེ་དགེ་བསྟན་འགྱུར་གྱི་དཀར་ཆག་ཏོའོ་འཀུ་ལ་གཞི་བྱས་ཏེ་དེ་རྣམས་ཀྱི་གསུང་བོད་སྐད་དུ་བཞུགས་པ་ཁག་གཤམ་དུ་འགོད་རྒྱུ་ལགས། །

# ABSTRACT OF THE ARTICLES

*Śrībhagavatyāryatārādevyā namaskāraikaviṁśatistotram* 1-3

This stotra is from the unpublished stotra group leaf no. 33-34, stotra no. 60 taken from the private collection of Prof. Jagannatha Upadhyaya. Details are given in DHĪḤ Vol. I pp. 51.

*trikāyavajrayoginyaḥ Ṣoḍaśaślokātmikā piṇḍārthastutiḥ* 4-5

It is taken from the collection of Guhyasamaya Sādhanas leaf no. 181-182, serial no. 24 which is in the private collection of Prof. Jagannatha Upadhyaya.

*Introduction to rare Buddhist texts* 6-49

Under this title descriptive lists of Guhyasamayasādhanasaṁgraḥ and Bauddha-stotrasaṁgraḥ are given in Vol. I of DHĪḤ. The present issue introduces Dhāraṇyādisaṁgraḥ under the same title bearing number 1.

This is a collection of 371 texts which include 263 of dhāraṇī and rakṣāmantra, 48 stotras and 56 fragments. Although there is no definite order in collection of these texts, serial number is given at the end of every text. Therefore, for convenience the texts of dhāraṇis and rakṣa-mantras are arranged in alphabetical order and the numbers inscribed on the texts are given 'Text number'. No note is added to these mantra texts. Descriptions as of fragments are given and those of stotra are given in the Stotrasaṁgraḥ.

It is to be noted that this collection is different from that of Brihddharaṇīsaṁgraḥ remarked by M. M. Haraprasada Shastri in Vol. II of Nepal Darbar Library mss catalogue.

Stotra collections are introduced in number 2 under the same title. Descriptive text of total 144 stotra texts are given : 37 in Bauddha stotra saṁgraḥ, 55 in nāmsaṅgītī, Stotrasaṁgraḥ and 48 included in Dhāranyā-disaṁgraḥ. The initial portion of every stotra is given to avoid confusion among the texts bearing same name.

*Lost Buddhist texts* 50-63

About 30 works and their authors, cited in Sekoddeśaṭīkā, caryāgītikoṣa Vyākhyā, Advayavajra-saṁgrah, jñānasiddhi and Niṣpannayogāvalī, are given with necessary notes in Vol. I of DHĪḤ under the same topic. This issue also brought about the same number of works and authors cited in Tatvajñānasansiddhiṭīkā, Vasantatilakaṭīka, Sādhanamālā, Guhyasamayasādhanasaṁgrah and Hevajratantratīkā (Yogaratnamālā).

*Glossary of Buddhist Technical Terms* 64-81

A brief mention of the nature of this project has been made in the first issue of this journal. Some tāntrika technical terms and their comments found in Sekoddeśaṭīkā have been given there. In continuation, the rest technical terms and comments of technical terms found in Advayavajra-saṁgrah are given here.

*The five Supplements of Advayavajra-Saṁgrah* 82-107

A total number of 21 texts of Advayavajra were published in Gaekwar Oriental Series, Baroda in 1927 under the name Advayajra-saṁgrah. The preface bears brief introduction by M.M. Harprasada Shastri, to all the texts. The New Catalogus Catalogorum gives information regarding the manuscripts of these and other texts of Adyavajra and the published texts of the same. According to this the Amanasikāra was published in the proceedings of the 20th Oriental Conference Vol. II pp. 93-107, Dohākoṣa by Sarahapāda and its commentary were published by Dr Prabodhacandra Bagchi in Calcutta Sanskrit Series 1938. Siṁhanādasadhana, Vajravārāhī-Sādhanā and ṣaṭha Guptākṣaṇsādhana were published in the Sādhana mālā the text published in the name of Caturmudrā in Advayavajra-saṁgraha should be Mudrābandha which is a work of ācārya Nāgārjuna. Probe in detail is necessary for some of the texts famous as the works of Advayavajra, a same as the Sekoddeśatīkā edition. The published edition of Advyavajra-saṁgrah does not give any supplement, therefore, in the present issue five supplements are given to facilitate the readers in knowing various precepts of ācāryas in their different texts especially in tattvaratnāvalī, pañcatathāgatamudrāvivaraṇa and so on, knowing their philosophy and technical terms used in Buddhist tantra. Attempts are made to find out the original

